चित्तौड युद्ध (वि० स० १६२४) के पूर्व राणा उदयसिंह ने रामा सादू के हितार्थ ही अपने सम्बन्धी (नाती) भाण की हत्या की थी तथा इस हत्या के प्रायश्चित स्वरूप ही बून्दी के राव सुरजन हाडा के साथ द्वारिकाधीश की यात्रा को गये थे। इस यात्रा का समय वि० स० १६११ (बून्दी तथा रणथभोर पर राव सुरजन हाडा का आधिपत्य) के पश्चात का ही हो सकता है जब कि दोनो (राणा उदयसिंह तथा राव सुरजनहाडा) राजपुरुषो ने राजनीतिक जीवन मे अवकाश ग्रहण कर लिया हो। वेलिकार ने चरित्र-नायक उदयसिंह के अपराजेय होने का जो उल्लेख किया है वह उनके प्रभाव के कारण मालदेव की सेना के युद्ध-पूर्व पलायन करने (वि० स० १६१३) से सम्बन्धित है। सवत १६१४ से १६२४ तक का समय उदयसिंह के लिए शातिमय वातावरण का समय है। इसीकाल मे उन्होने धार्मिक एव निर्माण-कार्य सम्पादित किये। सम्भव है रामा सादू इसी बीच इनके सरक्षण मे रहे हो। वेलिकार ने सवत १६१६ तथा उसके बाद की इतिहास प्रसिद्ध घटनाओ का उल्लेख नही किया है जबकि चित्तौड युद्ध मे जूझने वाले चादा वीरमदेवोत सदृश वीरो की अपने अन्य गीतो मे प्रशसा की है। अत वेलि की रचना का समय स० १६१६ के आसपास का होना चाहिये।

वीठू मेहा दूसलाणी कृत 'चादाजी री वेलि' के अन्त मे भी रचना-तिथि सबधी कोई उल्लेख नही है। पुष्पिका मे लिखा है 'लिखत प० जगन्नाथ भेड मध्ये ।। स० १७४२ वर्षे फागुण वदी १ शनौ' इससे इतना तो निश्चित है कि इसकी रचना स० १७४२ फागुण वदी १ शनिवार के पूर्व हो चुकी थी। पर जब हम वेलिकार के समय और रचना-विषय पर विचार करते है तो पता चलता है कि इस वेलि की रचना सत्रहवी शती के पूर्वार्द्ध मे होनी चाहिए।[1] वेलि मे चादा जी के अजमेर, रायपुर, फलौदी, बिलाडा, ईडरगढ, मेडता, नागौर आदि के युद्धो का वर्णन है। ये प्रदेश मारवाड के अधिपति राव मालदेव के अधीन रहे हैं जिनका शासनकाल स० १५८६-१६१६ रहा है। वेलिकार ने छद सख्या ग्यारह[2] मे अपने भाई सारग देव की मृत्यु का बदला लेने के लिए चादा जी द्वारा नारायणदास के किये गये वध का भी वर्णन किया है। यह घटना चित्तौड युद्ध (वि० स० १६२४) के समय की प्रतीत होती है। अत अनुमान है कि प्रस्तुत वेलि की रचना स० १६२४ के बाद ही किसी समय हुई होगी।

उपर्युक्त चारणी वेलियो के अतिरिक्त निम्नलिखित जैन वेलियाँ भी पृथ्वीराज की वेलि से पूर्व रचित मिलती है —

---

१—डा० हीरालाल माहेश्वरी ने वीठू मेहा का रचना-काल १७वी शती का पूर्वार्द्ध माना है (दे० राजस्थानी भाषा और साहित्य पृ० ११२)

२—वैर सहोवर विढे वालीयौ, अति चद सुजस हुवौ असहाय।
पैसे गढि चित्तौड पाडीयौ, दूजडा हथ नाराईण दास ।।११।।

| रचना-नाम | रचनाकार | रचना-काल |
|---|---|---|
| (१) कर्मचूर व्रत कथा वेलि | भट्टारक सकलकीर्ति | सोलहवी शती का आरम्भ |
| (२) चिहु गति वेलि | वाछा | स० १६२० (लिपिकाल) |
| (३) जम्बूस्वामी वेल | सीहा | स० १५३५ (लिपिकाल) |
| (४) रहनेमि वेल | ” | ” |
| (५) प्रभव जम्बूस्वामी वेल | — | स० १५४८ (लिपिकाल) |
| (६) पचेन्द्रिय वेलि | ठकुरसी | स० १५५० |
| (७) नेमिश्वर की वेलि | ” | स० १५५० के आसपास |
| (८) गरभ वेलि | लावण्य समय | स० १५५३–८६ के मध्य |
| (९) गरभ वेलि (जइत वेलि) | सहज सुन्दर | स० १५७०–८२ के मध्य |
| (१०) वेलि | छीहल | स० १५७५–८४ के मध्य |
| (११) नेमि परमानन्द वेलि | जयवल्लभ | स० १५७७ के आसपास |
| (१२) वल्कलचीरकुमार ऋषिराज वेलि | कनक | स० १५८२–१६१२ के मध्य |
| (१३) क्रोध वेलि | मल्लिदास | स० १५८८ वैशाख वदी ४ रविवार |
| (१४) सुदर्शन स्वामीनी वेलि | वीरचन्द | सोलहवी शती का अन्त |
| (१५) जम्बूस्वामिनी वेल | वीरचन्द | ” |
| (१६) बाहुबलीनी वेलि | वीरचन्द | ” |
| (१७) चदनबाला वेलि | अजितदेवसूरि | स० १५९७–१६२९ के मध्य |
| (१८) सव्वतय वेलि प्रबन्ध | साधु कीर्ति | स० १६१४ के आसपास |
| (१९) गुणठाणा वेलि | जीवधर | सं० १६१९ (लिपिकाल) |
| (२०) लघु बाहुबली वेलि | शातिदास | स० १६२५ ( ” ) |
| (२१) जइतपद वेलि | कनक सोम | स० १६२५ |
| (२२) गुरू वेलि | भट्टारक धर्मदास | स० १६३८ के पूर्व |

इधर जो लौकिक वेलियाँ प्राप्त हुई है वे पृथ्वीराज कृत वेलि से पूर्व की ही ठहरती है। 'रामदेवजी री वेल' तथा 'रूपादे री वेल' के रचयिता सत हरजी भाटी रामदेवजी के समकालीन थे। इस विषय के दोनो के सम्बन्ध मे काफी प्रवाद भी प्रचलित है।[1] रामदेव जी का समय वि० स० १४६१ से १५१५ तक माना गया है अत यही समय सत हरजी भाटी का भी रहना चाहिये। सत सहदेव ने आईमाता की वेल मे रचना-तिथि का निर्देश भी कर दिया है।[2] 'तोलादे री वेल' के प्रमुख पात्रो का ऐतिहासिक अस्तित्व रामदेवजी के समय रहा है क्योकि वे उनके भक्त माने गये

१—वरदा (बिसाऊ) वर्ष १, अंक १ पृ० ३७-४६

२—सवत १५७६ मास भादरवे बीज आई चदराजली

है। वेलि मे भी इसका सकेत है। 'रत्नादे री वेल' की ऐतिहासिकता के सम्बन्ध मे कोई जानकारी नही मिल पाई है अन्त मे 'तेजो गावे बाइ थारो सोलमा' मे किसी तेजो नामक कवि का सकेत मिलता है। इसे छोड भी दे तो भी निम्नलिखित वेलियाँ तो पृथ्वीराज कृत वेलि के पूर्व की ही ठहरती है—

| | | |
|---|---|---|
| (१) रामदेवजी री वेल | सत हरजी भाटी | १५वी शती का उत्तरार्द्ध |
| (२) रूपादे री वेल | " | " |
| (३) तोलादे री वेल | | |
| (४) आईमाता री वेल | सत सहदेव | १५७६ भादवा मास की चन्द्रावली बीज |

उपर्युक्त विवेचन के आधार पर यह निर्विवाद रूप से स्वीकार करना पडेगा कि पृथ्वीराज की 'वेलि' वेलि-काव्य-परम्परा की प्रवर्त्तक न होकर चली आती हुई परम्परा मे ही चिन्तामणि की भाति अपना उज्ज्वल प्रकाश विकीर्ण करती रही है जिसके आगे न तो पूर्ववर्त्ती वेलियो का प्रकाश ठहर सका है न परवर्त्ती वेलियो का। वह काव्य-स्थली का उत्तु ग हिमाचल है जिस पर आरोहण कर दोनो ओर के नयनाभिराम दृश्य देखे जा सकते है।

यहाँ पृथ्वीराज की 'वेलि' के प्रेरणा-स्त्रोत पर विचार कर लेना भी अप्रासगिक न होगा। डा० आनन्द प्रकाश दीक्षित ने इस विषय मे लिखा है 'तुलसीदास वेलिकार के समकालीन थे और उस समय तुलसी का यश सूर्य परमोन्नति प्राप्त कर चुका था। तुलसीदास ने 'पार्वती मगल' तथा 'जानकी मगल', दो-दो मगल काव्यो की रचना की है सभवत पृथ्वीराज को तुलसी के इन्ही मगलो से अपनी रचना की प्रेरणा मिली होगी।[1] यह मत इसलिये नही माना जा सकता क्योकि पृथ्वीराज से पूर्व भी वेलि-काव्यो की एक सुदीर्घ परम्परा रही है।

डा० हीरालाल माहेश्वरी[2] ने करमसी कृत 'क्रिसन जी री वेलि' के साथ तथा मुकनसिह[3] ने अन्य पूर्ववर्त्ती चारणी वेलियो-गुणचाणिक वेल, देईदास जैतावत री वेल, रतन सी खीवावत री वेल, उदैसिघ री वेल-के साथ पृथ्वीराज कृत 'क्रिसन रुक्मणी री वेल' की समानता कर यह माना है कि पृथ्वीराज की वेलि मे पूर्ववर्त्ती वेलिकारो द्वारा प्रयुक्त शब्दावलियो, वाक्यावलियो एव पदावलियो का सहज मे ही प्रयोग हो गया है। पर यह मान्यता ठीक प्रतीत नही होती। उद्धृत छदो मे समानता

१—स्वसपादित वेलि भूमिका, पृ० ४९-५०

२—राजस्थानी भाषा और साहित्य पृ० १६३-१६५

३—सेनानी साप्ताहिक वर्ष ११ अक २१ (१८-३-६१), पृ० २ व ६ तथा अक २२ (२५-३-६१), पृ० २ व ६ मे "क्या पृथ्वीराज कृत 'वेलि क्रिसन रुक्मणी री' सर्वथा मौलिक रचना है ?" शीर्षक लेख।

नही है। जैसी समानताएँ उक्त विद्वानो ने बतायी है वैसी समानताएँ किन्ही भी दो कृतियो मे मिल सकती हैं और उन पर वाल्मीकि अथवा कालिदास का प्रभाव घोषित किया जा सकता है। फिर भी यह बहुत सभव है कि पृथ्वीराज ने अपने से पूर्व रचित इन चारणी वेलियो को देखा हो।

---

## द्वितीय अध्याय

# वेलि - नाम

काव्य विशेष के नामकरण मे कई प्रवृत्तियाँ काम करती है। कभी वर्ण्य-विषय, कभी छद, कभी शैली, कभी चरित्र, कभी घटना, कभी स्थान और कभी केवल मात्र आकर्षण वृत्ति मे प्रेरित होकर कवि लोग अपनी रचनाओ को विविध सज्ञाओ से अभिहित करते हैं।[1]

---

१—श्री अगरचन्द नाहटा ने 'प्राचीन भाषा-काव्यों की विविध सज्ञाएँ' शीर्षक निबन्ध मे ऐसी ११५ काव्य-सज्ञाओ का परिचय दिया है। उनके नाम इस प्रकार है —

(१) रास (२) सधि (३) चौपाई (४) फागु (५) धमाल (६) विवाहलो (७) धवल (८) मगल (९) वेलि (१०) सलोका (११) सवाद (१२) वाद (१३) झगडो (१४) मातृका (१५) बावनी (१६) कक्क (१७) बारहमासा (१८) चौमासा (१९) पवाडा (२०) चर्चरी (चाचरि) (२१) जन्माभिषेक (२२) कलश (२३) तीर्थ माला (२४) चैत्य परिपाटी (२५) सघ वर्णन (२६) ढाल (२७) ढालिया (२८) चौढालिया (२९) छढालिया (३०) प्रबध (३१) चरित (३२) सबध (३३) आख्यान (३४) कथा (३५) सतक (३६) बहोत्तरी (३७) छत्तीसी (३८) सत्तरी (३९) बत्तीसी (४०) इक्कीसो (४१) इकतीसो (४२) चौबीसी (४३) बीसी (४४) अष्टक (४५) स्तुति (४६) स्तवन (४७) स्तोत्र (४८) गीत (४९) सझाय (५०) चैत्यवदन (५१) देववदन (५२) वीनती (५३) नमस्कार (५४) प्रभाती (५५) मगल (५६) साझ (५७) बधावा (५८) गहूली (५९) हीयाली (६०) गूढा (६१) गजल (६२) लावणी (६३) छद (६४) नीसाणी (६५) नवरसो (६६) प्रवहण (६७) वाहण (६८) पारणो (६९) पट्टावली (७०) गुर्वावली (७१) हमचडी (७२) हीच (७३) मालामालिका (७४) नाममाला (७५) रागमाला (७६) कुलक (७७) पूजा (७८) गीता (७९) पट्टाभिषेक (८०) निर्वाण (८१) सयम श्री विवाह वर्णन (८२) भास (८३) पद (८४) मजरी (८५) रसावलो (८६) रसायन (८७) रसलहरी (८८) चद्रावला (८९) दीपक (९०) प्रदीपिका (९१) फुलडा (९२) जोड (९३) परिका (९४) कल्पलता (९५) लेख (९६) विरह (९७) मूदडी (९८) सत (९९) प्रकाश (१००) होरी (१०१) तरग (१०२) तरगिणी (१०३) चौक (१०४) हुडी (१०५) हरण (१०६) विलास (१०७) गरबा (१०८) बोली (१०९) अमृतध्वनि (११०) हालरियो (१११) रसोई (११२) कडा (११३) झूलणा (११४) जकडी (११५) दोहा, कुडलिया, छप्पय आदि। (नागरी प्रचारिणी पत्रिका, वर्ष ५८ अक ४, पृ० ४१७-३६)

वेलि नाम भी उनमे से एक है। यहाँ हम वेलि-नाम पर निम्नलिखित दृष्टियो से विचार करेगे—

(क) वेलि शब्द की व्युत्पत्ति
(ख) वेलि शब्द का कोषपरक अर्थ
(ग) वेलि-साहित्य मे प्रयुक्त वेल या वेलि शब्द का तात्पर्य
(घ) वेलि-नाम पर विद्वानो के विभिन्न मत

*(क) वेलि शब्द की व्युत्पत्ति :*

वेलि या वेल शब्द का सस्कृत रूप 'वल्ली' है जिसका एक रूपान्तर वल्लरी भी है। वेलि शब्द की व्युत्पत्ति पर कतिपय विद्वानो के मत इस प्रकार है –

(१) डॉ० भोलानाथ तिवारी 'वेलि' शब्द को लता के पर्यायवाची शब्दो से व्युत्पन्न नही मानते। उनके अनुसार यह सस्कृत 'विलास' से बना है। विकास-रेखा यो है[1]—

विलास > विलाग्र > विल्ल > वेल्लि > वेलि।

(२) डा० भोलाशकर व्यास के अनुसार 'वेल' या 'वेलि' की व्युत्पत्ति वल्ली या वल्लरी अथवा अवलि किसी से न होकर वेलि (स० धातु-वेल्ल वढना, बलखाना) से है। इसका अर्थ भी वही है जो वल्ली का है[2]।

(३) डा० सरनामसिंह शर्मा 'अरुण' 'वेलि' को वल्लरी से व्युत्पन्न न मानकर 'आवलि' से मानते है। 'आवलि' के आदि स्वर लोप से वली > वल्लि > वेलि का विकास सभव है[3]।

(४) डा० टैसीटोरी ने प्रा० वेल्लि से इसका विकास यो बतलाया है[4]-वेलु, वेलउ (पु०) (प० ५४८) प्रा० वेल्लि, वेल्ला (स्त्री०)

(५) श्री विश्वनाथ प्रसाद मिश्र के अनुसार 'वेलि' शब्द का विकास सस्कृत वल्ली से हुआ। सयुक्त वर्ण के पूर्व का जब लघु वर्ण दीर्घ होता है तब आगे के वर्ण दीर्घ होने पर लघु होने लगते है। वल्ली का 'व' दीर्घ हुआ अर्थात् 'वे' हुआ तो 'ली' ह्रस्व हो गई और फिर उसमे का 'इकार' हट गया।[5]

---

१—लेखक के नाम पत्र दिनाक ३१-३-६१
२—लेखक के नाम पत्र दिनाक ८-२-६१
३—लेखक की बातचीत अपने जयपुर प्रवास मे
४—पुरानी राजस्थानी अनुवादक-नामवरसिंह, पृ० ५०, मू० ले० टैसीटोरी
५—लेखक के नाम पत्र . दिनाक २०-४-६१

(६) श्री कैलाशचद्र मिश्र के अनुसार 'वल्ली' का दन्त्य 'व' कार के सम्पर्क से 'व' 'के' अ' का 'ए' (दन्त्य) हो जायगा। 'वल्ल' के 'ल' को कम करने से 'व' का स्वर दीर्घ 'ए' कार मे वदल सकता है[1]।

(७) डा० बाबूराम सक्सेना के अनुसार 'वेल', 'वेलि' की व्युत्पत्ति स० वल्ली मे ही माननी ठीक होगी। वल्ली का एक उच्चारण वेल्ली (तु० शय्या>सेज्जा) भी रहा होगा। स० वल्ली स्वय कोई देशी शब्द होगा जिसे स० ने आत्मसात कर लिया होगा[2]।

(८) डा० माताप्रसाद गुप्त लिखते है कि वेल शब्द प्राकृत 'वेल्ल' है जिसका अर्थ 'विलास' होता है। अनेक विवाह सम्बन्धी काव्य 'वेलि' नाम से मिलते है, इसलिए 'वेलि' और 'वेल्न' सम्बन्धित हो सकते है। 'वेल्ल' शब्द क्रिया भी है जिसका अर्थ क्रीडा करना है[3]।

हमारे मत से वेलि या वेल शब्द का सस्कृत रूप वल्ली है जिसका एक रूपान्तर वल्लरी भी है। स० वल्ली शब्द वल्ल धातु मे बना है जिसका अर्थ है छाना या आगे बढना। प्राकृत और अपभ्रश मे इसका रूप 'वेल्लि' हो गया। यही 'वल्लि' शब्द हिन्दी मे 'वेलि' और 'बेल' तथा राजस्थानी मे 'वेलि' और 'वेल' कहलाया।

*(ख) वेलि शब्द का कोषपरक अर्थ :*

अमरकोषकार ने 'वल्ली तु व्रततिर्लता' कहकर इस सूत्र की व्याख्या की है[४]। प्राकृत मे वेल-वेल्ल-वेल्लइ-वेल्लरी-वेल्ला-वेल्लि-वेल्लिर आदि रूप मिलते हैं[५], जिनके अर्थ इस प्रकार है[६]–

(१) वेल्लि (लता भामह १,५, हेमचद्र १,५८, मार्कण्डेय पन्ना ५, गउड, हाल)।

(२) वेल्ल (केश, बच्चा, आनन्द देशी० ७, ६४)

(३) विली (लहर देशी ७,७३, त्रिविक्रम १,३,१०५,८०)

(४) वेल्लरी (वेश्या ७,९६)

(५) वेल्लिर (लहराने वाला गउड० १३७, विद्ध ५५,८)

---

१—लेखक के नाम पत्र दिनाक २-२-६१

२—लेखक के नाम पत्र दिनाक २८-४-६१

३—लेखक के नाम पत्र दिनाक २८-४-६१

४—अमरकोष पृ० १३०। श्लोक ६

५—प्राकृत भाषाओ का व्याकरण रिचर्ड पिशल, अनुवादक-डा० हेमचद्र जोशी

६—वही पृ० १६४

हिन्दी-कोशो मे इसके वल्लरी-वल्ली[१], वेल-वेलडी-वेलि[२], वल्लर-वल्लरि-वल्लरी-वल्लि[३], वल्लिका-वल्ली[४], वेल-वेल्लरी-वेल्लि वेल्ली-वेल्लिका[५] आदि रूप दिखायी पडते है। कोशो मे इस शब्द के निम्नलिखित अर्थ मिलते है[६]—

(अ) वेल सज्ञा, पुल्लिग (हिन्दी)

(१) एक प्रसिद्ध कटीला वृक्ष जिसके फल का मोटा कडा छिलका होता है। बिल्व। महाफल।
(२) वह स्थान जहाँ शक्कर तैयार होती है।
(३) बेला
(४) बेल का फूल

(आ) सज्ञा स्त्रीलिग

(१) बहुत ही पतली पेडी और पतले डठलो का वह कोमल और छोटा पौधा जो दूसरे वृक्षो आदि के सहारे ऊपर की ओर बढता हो। लता। वल्ली।
(२) सतान, वश।
(३) नाव खेने का डाड
(४) घोडे के पैर का एक रोग
(५) फीते पर बना हुआ जरदोजी या रेशम का काम
(६) विवाह आदि के अवसरो पर नेगियो को देने का धन
(७) कपडे आदि पर लम्बाई के बल मे बनी हुई फूल पत्तियाँ।

(इ) मुहावरे

(१) बेल बढना—वश वृद्धि होना
(२) बेल मढे चढना— किये हुए काम मे पूरी सफलता होना

(ई) सज्ञा पुल्लिग (फारसी)

(१) एक प्रकार की कुदाली जिसमे मजदूर भूमि खोदते है
(२) सडक आदि बनाने के लिए चिन्ह रूप मे या सीमा निर्धारित करने के लिए चूने आदि से जमीन पर डाली हुई लकीर। एक प्रकार का लम्बा खुरपा।

(उ) वेलसना (क्रिया अकर्मक, हिन्दी)

---

१—वृहद् हिन्दी कोश (द्वितीय सस्करण) बनारस, ज्ञानमडल लिमिटेड, पृ० ९३७।
२—वही पृ० ९७१
३—वही पृ० १२०१
४—वही पृ० १२०२
५—वही पृ० १२८४
६—नालन्दा विशाल शब्द सागर स० नवलजी, पृ० ९९५

सुख या आनन्द लूटना। भोग करना।[1]

(ऊ) वेल - संज्ञा, पुल्लिग (संस्कृत)

उपवन। बाग।[2]

राजस्थान मे 'वेल' के नाम इस प्रकार मिलते है–

'लता वेल वलि वेलडी वेली व्रतति (वखाण)[3]

रामवेलि और नागरवेल के पर्याय भी इस प्रसग मे द्रष्टव्य है :-

**रामवेलि नांम–**

राजअनी का रसवती रायवेल सितरग,

अवजन (पुन) प्रियवलका (मधुकर भ्रमत मतंग)[4] ।।५४८।।

**नागरवेल नांम–**

ताबूली अदीवेल (तव) द्रुज पानदल (दाख)

नागरवेल तबोल नित (अरुण अधर मुख आख)[5] ।।५५६।।

काव्य संज्ञा के अन्तर्गत वेल शब्द के इन सभी अर्थो का समाहार नहीं होता। यहाँ केवल निम्नलिखित अर्थ ही अभिप्रेत है —

(१) लता–आन्तरिक साम्य या आकर्षण-वृत्ति से प्रेरित होकर
(२) सतान, वंश
(३) वेल वढना–वंश वृद्धि होना

} ऐतिहासिक वेलि साहित्य मे मुख्यत

(४) वेल मढे चढना–काम पूरा होना–धार्मिक वेलि-साहित्य में मुख्यत बहुत सभव है इन्ही अर्थो को ध्यान मे रखकर कवियो ने अपनी रचना को 'वेलि' या 'वेल' कहा हो।

*(ग) वेलि साहित्य मे प्रयुक्त वेल या वेलि शब्द का तात्पर्य :*

सपूर्ण वेलि साहित्य मे वेल या वेलि शब्द निम्नलिखित ६ रूपो (अर्थो) मे प्रयुक्त हुआ है :—

(अ) वेलि–रूपक

(आ) काव्य–सज्ञा

---

१—नालन्दा विशाल शब्द सागर : स० नवलजी पृ० ९९६

२—वही पृ० १३०२

३—डिंगल-कोष : स० नारायणसिंह भाटी, पृ० २३८

४—वही पृ० १४१

५—वही पृ० १४२

हिन्दी-कोशो मे इसके बल्लरी-व्रल्ली[1], वेल-वेलडी-व्रेलि[2], बल्लर-बल्लरि-वल्लरी-वल्लि[3], वल्लिका-वल्ली[4], वेल-वेल्लरी-वेल्लि वेल्ली-व्रेलिका[5] आदि रूप दिखायी पडते है। कोशो मे इस शब्द के निम्नलिखित अर्थ मिलते है[6]—

(अ) वेल सज्ञा, पुल्लिग (हिन्दी)

(१) एक प्रसिद्ध कटीला वृक्ष जिसके फल का मोटा कडा छिलका होता है। बिल्व। महाफल।
(२) वह स्थान जहाँ शक्कर तैयार होती है।
(३) बेला
(४) बेल का फल

(आ) सज्ञा स्त्रीलिग

(१) बहुत ही पतली पेडो और पतले डठलो का वह कोमल और छोटा पौधा जो दूसरे वृक्षो आदि के सहारे ऊपर की ओर बढता हो। लता। वल्ली।
(२) सतान, वश।
(३) नाव खेने का डाड
(४) घोडे के पैर का एक रोग
(५) फीते पर बना हुआ जरदोजी या रेशम का काम
(६) विवाह आदि के अवसरो पर नेगियो को देने का धन
(७) कपडे आदि पर लम्बाई के बल मे बनी हुई फूल पत्तियाँ।

(इ) मुहावरे

(१) बेल बढना—वश वृद्धि होना
(२) बेल मढे चढना— किये हुए काम मे पूरी सफलता होना

(ई) सज्ञा पुल्लिग (फारसी)

(१) एक प्रकार की कुदाली जिससे मजदूर भूमि खोदते हैं
(२) सडक आदि बनाने के लिए चिन्ह रूप मे या सीमा निर्धारित करने के लिए चूने आदि से जमीन पर डाली हुई लकीर। एक प्रकार का लम्बा खुरपा।

(उ) बेलसना (क्रिया अकर्मक, हिन्दी)

---

१—वृहत् हिन्दी कोश (द्वितीय सस्करण) बनारस, ज्ञानमडल लिमिटेड पृ० ९३७।
२—वही पृ० ९७१ ३—वही पृ० १२०१
४—वही पृ० १२०२ ५—वही पृ० १२८४
६—नालन्दा-विशाल शब्द सागर स० नवलजी, पृ० ९९५

सुख या आनन्द लूटना । भोग करना ।[1]

(ऊ) वेल सज्ञा, पुल्लिग (संस्कृत)

उपवन । वाग ।[2]

राजस्थान मे 'वेल' के नाम इस प्रकार मिलते है–

'लता वेल वलि वेलडी वेली व्रतति (वखाण)[3]

रामवेलि और नागरवेल के पर्याय भी इस प्रसग मे द्रष्टव्य है –

**रामवेलि नाम–**

राजध्रनी का रसवती रायबेल सितरग,
अवजस (पुन) प्रियवलका (मधुकर भ्रमत मतग)[4] ।।५४८।।

**नागरबेल नाम–**

तावूली अदीवेल (तव) दुज पानदल (दाख)
नागरवेल तबोल नित (अरुण अधर मुख आख)[5] ।।५५६।।

काव्य सज्ञा के अन्तर्गत वेल शब्द के इन सभी अर्थो का समाहार नहीं होता। यहाँ केवल निम्नलिखित अर्थ ही अभिप्रेत है —

(१) लता–आन्तरिक साम्य या आकर्पण-वृत्ति से प्रेरित होकर
(२) सतान, वश
(३) वेल बढना–वंग वृद्धि होना

} ऐतिहासिक वेलि साहित्य मे मुख्यत

(४) वेल मढे चढना–काम पूरा होना–धार्मिक वेलि-साहित्य मे मुख्यत वहुत सभव है इन्ही अर्थो को ध्यान में रखकर कवियो ने अपनी रचना को 'वेलि' या 'वेल' कहा हो ।

*(ग) वेलि साहित्य में प्रयुक्त वेल या वेलि शब्द का तात्पर्य :*

सपूर्ण वेलि साहित्य मे वेल या वेलि शब्द निम्नलिखित ६ रूपो (अर्थो) मे प्रयुक्त हुआ है —

(अ) वेलि–रूपक

(आ) काव्य–सज्ञा

---

१—नालन्दा विशाल शब्द सागर स० नवलजी पृ० ६६६

२—वही पृ० १३०२

३—डिंगल-कोप स० नारायणसिंह भाटी, पृ० २३८

४—वही पृ० १४१

५—वही पृ० १४२

(इ) छद-गीत

(ई) साथी-सहायक

(उ) लहर-तरग

(ऊ) लता-वल्लरी

(अ) वेलि-रूपक

वेलि को उपमान बनाकर साहित्य मे रूपक बाधने की प्रथा रही है। यह रूपक कभी तो विराट् साग-रूपक के रूप मे प्रस्तुत हुआ है, कभी केवल मात्र साधारण रूपक बनकर ही रह गया है। साधारण रूपको मे 'वेलि' शब्द ससार, शरीर, कनक, पाप, ज्ञान, अमृत, सुयश आदि के साथ उपमान के रूप मे प्रयुक्त हुआ है।

*सागरूपक*

(१) *वेलि* तसु बीज भागवत वायउ, महि थाणउ प्रिथुदास मुख।
मूल लता, जड अरथ, माडहइ, सुथिर करणि चढि, छाह सुख ।।२६१।।
पत्र अक्खर, दल द्वाला, जस परिमल, नव रस ततु विधि अहो-निसि।
मधुकर रसिक, सु अरथ मजरी, भुगति फूल, फल भुगति मिसि ।।२६२।।
कळि कळम-*वेलि*, वेळि काम धेनुका, चितामणि, सोम-वेलि चत्र।
प्रगटित प्रथमी-प्रियु-मुख-पकजि, अखराउळि मिसि थइ अेकत्र[1]।।२६३।।

(२) *भावना सरस सुर वेलडी*, रोपी तू हृदय आराम रे।
सुकृत तरू लहीय बहु पसरती, सफल फलिस्यइ अभिराम रे ।।२।।
क्षेत्र सुधि करीय करूण रसह, काटि मिथ्यादिक साळ रे।
गुपति त्रिहुँ गुपति रूडी करइ, नीकउ सुमति नीवालि रे ।।३।।
सिचीयइ सुगुरू वचनामृतइ, कुमति कथेरि तजि सग रे।
क्रोध-मानादिक सूकरा, वानरो वारि अनग रे ।।४।।
सेवता एइनइ-केवली, पनरस यती ते अणगार रे।
गौतम सीस शिवपुर गया, भावता देव गुरू सार रे[2]।।५।।

---

१—क्रिसन रूकमणी री वेलि राठौड पृथ्वीराज नरोत्तमदास स्वामी द्वारा सपादित पृ० १५०-५१

२—बारह भावना वेलि जयसोम, ढाल-१२

ग्र थ के प्रारभ या ग्रन्त मे इस प्रकार की रूपकावली व्यक्त करने की एक काव्य-शैली रही है। गोस्वामी तुलसीदास ने भी 'रामचरित मानस' मे ऐसा ही मानस-रूपक बाधा है।[1]

*साधारण-रूपक :*

(१) समार-वेलि

या दुरगति तणी सहेली, *संसारा दीरध वेली* ।
खिरण खिण मे अति ललचावै, विषइ को दुख दिखावै[2] ॥

(२) तन-वेलि

(क) रस प्रेम हीडोले हीचो रे। तरूणी *तन वेलडी* सीचो रे ॥ ५ ॥
धरी प्रेम पीतावर पहरोरे। रस दीपक बालो दोहरो रे ॥ ६ ॥[3]

(ख) धरिया सु उतारे, नव तन धारे, कवि तइ वाखाणण किमत्र।
भूखण पुहप, पयोहर-फल भति, *वेलि गात्र*, तउ पत्र वसत्र ॥ ९५ ॥[4]

---

१—सुमति भूमि थल हृदय ग्र गाधू। वेद पुरान उदधि घन साधू ॥
बरषहि राम सुजस वर वारी। मधुर मनोहर मगल कारी ॥
लीला सगुन जो कहहि बखानी। सोइ स्वच्छता करइ मल हानी ॥
प्रेम भगति जो बरनि न जाइ। सोइ मधुरता सुसीतलातई ॥
सो जल सुकृत सालि हित होई। राम भगत जन जीवन सोई ॥
मेधा महिगत सो जल पावन। सकिलि श्रवन मग चलेउ सुहावना ॥
भरेउ सुमानस सुथल थिराना। सुखद सीत रुचि चारु चिराना ॥
सुठि सुन्दर सवाद वर, विरचे बुद्धि विचारि।
तेइ एहि पावन सुभग सर, घाट मनोहर चारि ॥
सप्त प्रवध सुभग सोपाना। ग्यान नयन निरखत मन माना ॥
रघुपति महिमा अगुन अवाधा। बरनब सोइ वर बारि अगाधा ॥
रामसीय जल सलिल सुधासम। उपमा बीचि बिलास मनोरम ॥
पुरइनि सघन चारु चौपाई। जुगुति मजु मणि सीप सुहाई ॥
छद सोरठा सुन्दर दोहा। सोइ बहुरग कलम कुल सोहा ॥
ग्ररथ अनूप सुभाव सुभासा। सोई पराग मकरद सुवासा ॥
सुकृत पु ज मजुल अलि माला। ग्यान, विराग, विचार मराला ॥
धुनि अवरेख कवित्त गुन जाती। मीन मनोहर ते बहु भाती ॥
—श्री रामचरित मानस हनुमान प्रसाद पोद्दार, गीता प्रेस, गोरखपुर—बालकाण्ड पृ० ४६—५०

२—भरत-वेलि देवानन्दि

३—स्थूलिभद्रनी शीयल वेल वीर विजय ढाल ६

४—क्रिसन रूक्मणी री वेलि राठौड पृथ्वीराज

(३) कनक-वेलि

रामा-अवतार, नाम ताइ रुक्मणि, मान सरोवरि मेरु-गिरि।
बालक-गति किरि हंस चउ बालक, *कनक वेलि* विहु पान किरि ।। १२ ।।[1]

(४) पाप-वेलि

धरधारू रे धरणीधर आप, परिहरिया पूरबला पाप।
अहंकार जग रह्यो अलाप, जग आरंभियो जपवा जाप ।। टेर ।।
भजो राम वेदन नहिं व्यापै, *पापरी वेलडी* परम गुरू कापे।
बीज सनीचर जमारी जोड, हेत रा हीरा लेसा लोड ।। १ ।।[2]

(५) ज्ञान-वेलि

धारता धर्मनी धारणा, मारता मोह वडचोर रे।
*ज्ञान रुचि वेल विस्तारता*, वारता कर्मनु जोर रे ।। २६ ।।
राग विष दोष ऊतारता, जारता द्वेष रस शेप रे।
पूर्व मुनि वचन संभारता, वारता कर्म निःशेष रे ।। २७ ।।[3]

(६) अमृत-वेलि

श्री नय-विजय गुरू शिश्यनी, शीखडी *अमृत-वेल* रे।
अेह जे चतुर नर आदरे, ते लहे सुजस रंग रेल रे ।। २९ ।।[4]

(७) सुजस-वेलि

श्री पाटणना संघनो लही, अति आग्रह सुविशेषि रे।
सोभावी गुण-कूलडि इम *सुजस-वेलि* म्हे लेखि रे ।। ८ ।।
उत्तम गुण उद्भावता, म्हे पावन कीधी जीभ रे।
कांति कहे *जस वेलडी* सुणता, हुइ धन धन दीहा रे ।। ९ ।।[5]

(आ) काव्य-संज्ञा

काव्य-संज्ञा के रूप में कवियों ने 'वेलि' या 'वेल' शब्द का प्रयोग प्रायः वेलि काव्य के आदि-अन्त में किया है। इससे वेलि-काव्य की लोक-प्रसिद्धि का पता चलता है। यहाँ कतिपय उद्धरण प्रस्तुत किये जाते हैं —

---

१—क्रिसन रुक्मणी री वेलि : राठौड पृथ्वीराज

२—रूपादेरी वेल : संत हरजो भाटी

३—अमृत वेलिनी मोटी सज्झाय : यशोविजय

४—वही

५—सुजस-वेली : कांति विजय

(१) वेली करि मुनि इंदो, मडला-चारिण श्रम चदो ।
पढ़ै सुणै नर ज्ञाता, सुरग मुक्ति सुख दाता ।।[1]

(२) आणद कद जिणद भाख्या भेद भावु भव्वए ।
*गुणठाण वेलि* विलास जुत्ता सुख पावु सव्वए ।। १ ।।[2]

(३) नमणो गुरू नरगथ ने, सारद दस गुण पुरे ।
कहो *वरत वेलि* उदयु, करममेण कर्मचुर ।। १ ।।[3]

(४) वेल पिराइली श्री नेमनाथ केरी आण चलण न पामीइ ।
सील सवल रखवाल वन अति रुयडउ
सदमत जु गज होइ सु ड सभालीइ
रहनेमि भूलि म भूलि मयण डे चाहीइ ।। आचली ।।[4]

(५) दिवाली दिन साहिवे, चरण *वेलि* फल लोध ।
अचल अवाधित सहज सुख, ज्ञानोद्योत समृद्ध ।।[5]

(६) चिहुँगति नी ए *वेलि* विचारी, जे पालइ जिन आण ।
तेहना चरण कमल नइ पासइ, हू वाँछू गुण ठाण ।। १३५ ।।[6]

(७) करि *वेल* सरस गुण गाया, चित चतुर मनुष्य समुझाया ।
मन मूरिख सकउ पाई, तिहि तणै चिति न सुहाई ।। १ ।।[7]

(८) रिपभ जिनेसर आदि करि, वर्द्धमान जिन अत ।
नमस्कार करि सरस्वती, वरणै *वेलि* भत ।। १ ।।[8]

(९) सिवरूँ देवी सारदा, सुमति दे आई ।
सहदेव छाण करनै, *वेल* माताजी री गाई ।।[9]

(१०) परमेसर सरसती परमगुरू, करा प्रणाम सजोडि कर ।
दीनदयाल दया दाखीजइ, हेत घणइ गाइजइ हरि ।। १ ।।
सिव सकति तणी ताइ *वेलि* वर्णविसु, सफल जनम करिवा ससार ।
वावन अख्यर तणी ऊड वाधी, वसुधा अचल हुवइ विस्तार ।। २ ।।[10]

---

१—आदिनाथ वेलि भट्टारक धर्मचद्र
२—गुणठाणा वेलि जीवन्धर
३—कर्मचूर व्रत कथा-वेलि सकल कीर्ति
४—रहनेमि वेल सीहा
५—वीर जिन चरित्र वेलि ज्ञान उद्योत
६—चिहुगति वेलि . वाछा
७—पचेद्रिय वेल ठकुरसी
८—पचगति वेलि हर्ष कीर्ति
९—आईमाता री वेल सत सहदेव
१०—महादेव पार्वती री वेलि आढा किशना

(११) हरि समरण, रस समझण हरिणाखी, चात्रण खत्र खगि खेत्रि चढि।
बइसे सभा पारकी बोलण, प्राणिया! वछइ त वेलि पढि ॥ २७८ ॥[1]

(१२) ब्रह्माणी वरवर आलि मझ, तु कविता जन मात।
तुझ पसाय वीनउ, गर्भ वेलि विख्यात ॥ १ ॥[2]

निम्नलिखित वेलियो के मूलपाठ मे काव्य-सज्ञा के रूप मे 'वेलि' या 'वेल' शब्द का प्रयोग नही हुआ है –

(क) चारणी वेलि साहित्य

(१) किसनजी री वेल
(२) देईदास जैतावत री वेल
(३) रतनसी खीवावत री वेल
(४) उदैसिंघ री वेल
(५) चादाजी री वेल
(६) त्रिपुर सुन्दरी री वेल
(७) रायसिंघ री वेल
(८) सूरसिंघ री वेल
(९) रघुनाथ चरित्र नवरस वेलि
(१०) अनोपसिंघ री वेल आदि

(ख) जैन वेलि साहित्य

(१) जम्बूस्वामी वेल
(२) नेमिश्वर की वेलि
(३) छीहल की वेलि
(४) भरत वेलि
(५) चदनबाला वेलि
(६) सव्वत्थ वेलि प्रबन्ध
(७) लघुबाहुबलि वेलि
(८) जइतपद वेलि
(९) स्थूलिभद्र मोहन वेलि
(१०) बलभद्र वेलि
(११) चार कषाय वेलि
(१२) सोमजी निर्वाण वेलि
(१३) प्रतिमाधिकार वेलि
(१४) जीव वेलडी आदि

(ग) लौकिक वेलि साहित्य

(१) रामदेवजी री वेल
(२) रूपादेरी वेल
(३) तोलादेरी वेल
(४) रत्नादे री वेल
(५) पीर गुमानसिंघ री वेल
(६) अकल वेल
(७) बाबा गुमान भारती री वेल

(ङ) छद गीत

छद के नामोल्लेख के रूप मे 'वेलि' शब्द का प्रयोग वेलिकारो ने एकाध वेलियो मे किया है। इससे यह ज्ञात होता है कि 'वेलि' शब्द छद की दृष्टि से तो काफी लोकप्रिय और पुरातन रहा है। यहाँ हम ऐसे दो उद्धरण प्रस्तुत कर रहे है –

१—क्रिसन रूक्मणी री वेलि पृथ्वीराज छद २७६-८४, २८६-२८८, २९०-९४, २९६, २९८ भी देखिये।

२—गर्भ वेलि लावण्य समय

(१) चित्त च्यतवण करै चौरासी, आखर छद उपमा अनूप।
नरहर विणाज रूप निरूपै, रूपक वद तिणि न रहे रूप ।।२४।।
साणोर प्रहास दूण दौढा सूज, चतुर मुवाणि केलवण चीत।
गीत गोव्यद विणा गाइज्ये, गति वाहिरा मु कहिजैं गीत ।।२५।।
स्यवू पाडगति ठाह सोरठिया, रैं दह पूर्व छयल रुख।
दूहा कहै विणा दामोदर, दूहेत्या प्रामिजें दुख ।।२६।।
कमल व्याल छत्रवध कुडलिया, सहित जाति वावीस महि।
कवित्त जु कहै विणा कमलापति, कवित्त सवित वाहिरा कहि ।।२७।।
नखगिख लग सिगार निरूपै, भेद ग्रथ दार्खं गत्य भाति।
गाये ज जाइ विणा जगत गुरु, जाति ते परैं नही काइ जाति ।।२८।।
मूढ तजैं गुण अवगुण मानें, वूहा जायैं विपैं विलासि।
कहैज रासा रसिक विण कविता, रस उपजैं नही तिणि रासि ।।२९।।
डीरघ लघ कर तजे दुवाला, समि वचने मेलैं सकेलि।
*वेलि* ज कहै विणा वनमाली, विप मे फल लागैं तिण वेलि ।।३०।।[१]

(२) गीत मे *वेलि* कवित मे गाहा वाजैं विरद वाधीयैं छद।
दूहै नीसाणी ये सुदाता, आखीजीये रतन सौ इद ।।११५।।
कुडलीये दौंढे कहो महाकवि, मेला रे साउ जडे सधि।
चन्द्राइण लाखडीये चूहूदिसी, वीरद रयण रूपक मैं वधि ।।११६।।
गूढारथ जोडि आटको गावैं, रसाउलो व्याकरण रसि।
राउ रतन रूपक चौरासी, कवि वाखाणै वडैं कसि ।।११७।।[२]

(ई) साथी-सहायक

साथी-सहायक के रूप मे वेलि तथा वेल शब्द का प्रयोग चार स्थलो पर हुआ है —

(१) *वेली* तदि वलिभद्र वापूकारइ, सत्र सा वतउ अजे लगि माथ।
वूठइ वाहवियइ आ वेला, हिव जीपिस्यइ जु वाहिस्यइ हाथ ।।१२३।।[३]

(२) वोलावियो चद रज *वेली* राघव तौ सारि सौ रण।
खेत सीयौ खेग रे खाफर, अतली वश आभरण ।।२६।।[४]

(३) प्यारा वायक कुण नर पैंले, सत गुरू साहिव है थारैं वेलें।
अधराता रा मैल जु मैले, सतगुरू वायक कोइयक भेलें ।।१५।।[५]

---

१—गुणचाणिक वेल चूडौजी

२—रावरतन री वेलि कल्याणदास महड्डू

३—क्रिसन रुक्मणी री वेलि पृथ्वीराज

४—चाँदाजी री वेलि वीठू मेहा दूसलाणी

५—रूपादे री वेल सत हरजी भाटी

(४) धिन ज्यारा भाग घणियो नै ध्यावो, पीर म्हारी वेल पधारी जै।
'प्रभाते निज नाम सायब रा, साचा सिवरण सारीजै ॥१॥[1]

(उ) लहर-तरग

लहर-तरग के अर्थ मे 'वेल' शब्द का प्रयोग तीन स्थलो पर हुआ है

(१) देह मन वचन पुद्गल थकी, कर्म थी भिन्न तुज रूप रे।
अक्षय अकलक छै जीवनु, ज्ञान आनन्द सरूप रे॥२४॥
कर्म थी कल्पना उपजे, पवन थी जेम जलधि *वेल* रे।
रूप प्रगटे सहज आपणु, देखता दृष्टि स्थिर भेल रे॥२५॥[2]

(२) 'वरणू रूप रमाजित मदन, पूर्ण शारद शशिकर वदन।
कुद कलिका हीरक रदन, सौभाग्य कला गुण सदन॥११॥
'कला गुण सदन सरूप अति, जगम-मोहण वेलि।
स्त्री वल्लभ सौभाग्य निधि, विरवइ मनमथ केलि॥१२॥
आई यौवन सागर *वेलि*, हृदयज्ञ सखा की वेलि॥[3]

(३) वाणिजू-वधू, गउ-वाछ, असइविट, चोर, चकव, विप्र-तीरथ *वेल*।
सूरि प्रगटि ऐतला समपियउ, मिलिया विरह, विरहिया मेल॥१८६॥[4]

(ऊ) लता-वल्लरी

लता-वल्लरी के अभिधेय अर्थ मे वेल, वेलि तथा वेलडी का प्रयोग कई स्थानो पर हुआ है—

(१) सर सालि रे वन दोहैलु झिड, करी वरसि रे मेहलो।
वर तरू कदरि मडीया, *वेलें* वीधु रे देह जी॥६॥[5]

(२) विधि विधि चा बरख, *वेलि* विधि विधि चो,
फल बिदि बिदि बिदि बिदि चा फूल।
बिदि बिदि तणा पछी तहा बैठे,
भवर गूंजार विबदि रस भूल॥३४॥[6]

(३) उगुणी खिडकी जोसी रो बारणो, बरडे *नागर वेल*।
केल झबुके जोसो रे बारणे, नैवो चम्पलो रो झाड॥[7]

---

१—रामदेवजी री वेल सत हरजी भाटी
२—अमृत वेलिनी मोटी सज्झाय यशोविजय
३—स्यूलिभद्र मोहन वेलि जयवत सूरि
४—क्रिसन रूक्मणी री वेलि पृथ्वीराज
५—लघु बाहुबली वेलि शातिदास
६—रघुनाथ चरित्र नव रस वेलि महेसदास
७—पीर गुमानसिंघ री वेल

(४) अति अब मवर तोरण, अजु अंबुज कली सु मगल कलस करि।
वदखाल बधाणी वल्ली, तरुवर ऐका वियइ तरि ॥२३॥[1]

(घ) *वेलि-नाम पर विद्वानों के विभिन्न मत :*

वेलि-नाम के सम्बन्ध मे विद्वानो के विभिन्न मत इस प्रकार है —

(१) डा० मोतीलाल मेनारिया ने छदो के आधार पर रखे गये ग्र थो के नामो मे 'वेल' की भी गणना की है।[2]

(२) कविराव मोहनसिंह के अनुसार 'वेलि' सज्ञा विशेप काव्यो मे छद मुख्य रूप से एक ही प्रकार का पाया जाता है। वह है 'वेलियो'। इसी के नाम से रचनाओ को अभिहित किया गया है।[3]

(३) श्री सूर्यकरण पारीक ने पृथ्वीराज कृत 'वेलि' के छद सख्या २९१–२९२ के आधार पर इसके नामकरण की विवेचना करते हुए लिखा है—

'भागवत वर्णित भगवद्भक्ति रूपी वीज महाराज पृथ्वीराज जैसे भक्त की हृदय-स्थली मे बोया गया, जिसके परिणाम स्वरूप उनके मुख रूपी आलबाल से यह भक्ति 'वेलि' अकुरित होकर प्रकट हुई। इस रचना रूपी बेल के मूल दोहलो की लय और सगीत ही इसकी दृड जडे है, जिनके आधार पर यह स्थित है और उनका भाव और आशय वह मण्डप है जिस पर इस काव्य वल्ली की शाखा-प्रशाखाओ का विकास मार्ग निर्दिष्ट है। यह वेलि भक्त और काव्यरसिक पाठको की रुचि और श्रद्धा को पाकर अपनी शाखा-प्रशाखाओ को फैलाती हुई उनके हृदय को अपनी भगवद्भक्ति रूपी सघन छाह के नीचे चिर शाति और अनन्त आनन्द प्रदान करेगी। इस वेलि के अक्षर ही इसके पत्ते है और भगवान का यशोगान और उनकी महिमा यही इसकी मनोहारिणी सुगन्धि। इसके विस्तृत तन्तुजाल इसके वर्णनान्तर्गत नवरसो का समूह है। सहृदय काव्य-प्रेमी पाठक लोभी भ्रमर की तरह इसके भावार्थ रूपी मधु सौरभ का आस्वादन करते हुए प्रेमानन्द मे लीन होकर इसके चारो ओर मडराते रहते हैं। इसको पढकर पाठको के हृदय मे भक्ति का जो स्वाभाविक उद्रेक होगा, वही इस वेलि पर मजरी का लगना है। तदनन्तर और ज्यादा अनुशीलन करने पर भक्त पाठको को मुक्ति के रूप मे इस वेलि का सुगन्धित पुष्प प्राप्त होना है और ससार मे रहते हुए भगवान की अनुकम्पा से ऐसे

---

१—क्रिसन रुक्मणी री वेलि · पृथ्वीराज छद २५१, २५२, २५६ भी देखिये।
२—राजस्थानी भाषा और साहित्य (द्वितीय सस्करण) पृ० ६६
३—लेखक के नाम पत्र दिनाक ७-१०-५६

भक्त पाठको की बुद्धि निर्मल होकर उनको अनेक ऐश्वर्य भोग के साधन प्राप्त होते हैं। वही मानो इसका इहलौकिक फल है। ऐसी है यह 'वेलि'।[1] डा० हरदेव बाहरी[2] भी इसी मत की पुष्टि करते है।

(४) डा० आनन्द प्रकाश दीक्षित ने 'पृथ्वीराज की वेलि' पर लिखते हुए लिखा है कि एक और बात जो इस वेलि नाम से प्रगट होती है, वह है लेखक का कथा के कोमल तथा मधुर भाग की ओर इंगित। 'वेलि' नाम मे ही एक ऐसी लचक और मधुरता है कि काव्य का विषय खुलता सा प्रतीत होने लगता है। काव्य की नायिका का शरीर भी कनक वेलि सा ही है — 'कनकवेलि बिहु पान किरि।' इस नायिका का शरीर यदि कनकछरी सा होता तो उसके लोच और मृदुलता का पता कैसे लगता? सभव है इसी बात को लक्ष्य कर कवि ने काव्य के नाम से ही उसके विषय का ज्ञान कराने के लिए उसका नाम वेलि रखना उचित समझा। यह वेलि रुक्मिणी के हृदय को कृष्ण के हृदय से जोडती है। दोनो के बीच प्रेम-लता, प्रेम-वेलि फैल जाती है जिसके स्निग्ध बधन मे दोनो बधे रह जाते है।[3]

(५) डा० हीरालाल माहेश्वरी के अनुसार वेलि के नामकरण का 'वेलियो' गीत से कोई सम्बन्ध नही है। कृष्ण और रुक्मिणी के हृदयो मे प्रेम-वेलि के अकुर और प्रसार रूप इस काव्य (पृथ्वीराज कृत वेलि) का निर्माण हुआ है[4] वर्ण्य विषय की दृष्टि से यह विवाह के अर्थ मे प्रचलित है। रचना प्रकार की दृष्टि से 'वेलि' हिन्दी के 'लता', 'वती' आदि काव्य रूपो की तरह है।[5]

(६) डा० मजुलाल मजुमदार के अनुसार 'वेलि' शब्द विवाहना अर्थ मा प्रचलित छे। वेलिनु बीजु नाम विवाहवाची मगलपण छे।[6]

(७) डा० भोलानाथ तिवारी वेलि साहित्य को प्रमुखत शृङ्गार प्रधान काव्य मानते है। उनके मत मे वेलि और विलास एक ही है।[7]

(८) श्री शिवसिंह चोयल के अनुसार वेल अथवा वेलि किसी वीर और सती-साध्वी वीरागना की सपूर्ण और विस्तृत गाथा को ही कहते है।[8]

---

१—क्रिसन रुक्मणी री वेलि भूमिका, पृ० ५९–६०

२—लेखक के नाम पत्र दिनाक १२–४–६१

३—क्रिसन रुक्मणी री वेलि भूमिका, पृ० ४३

४—राजस्थानी भाषा और साहित्य पृ० १५९

५—वही पृ० २४३

६—गुजराती साहित्य ना स्वरूपो पृ० ३७५

७—लेखक के नाम पत्र दिनाक ३१–३–६१

८—लेखक के नाम पत्र दिनाक २८–९–५९

(९) डा० रामसिंह तोमर वेलि नामधारी रचनाओ को रासक, फागु आदि जैसी रचनाओ से भिन्न नही मानते ।[1]

(१०) प० लालचन्द्र भगवान गाधी को वेलि-नामकरण वल्लि-कोमल कविता, वृक्ष पुरुषाश्रित वनिता के भावो से वद्ध आरूढ प्रतीत होता है ।[2]

(११) डा० हरिवल्लभ चूनीलाल भायाणी के मत मे 'मानस' की तरह 'वल्ली' का रूपक भी कृति को लगाया गया । इसमे वेल नामक रचनाओ का प्रधान पडा ।[3]

(१२) श्री पिगलशी परवत जी पायक लिखते है "अगर साहित्य को-वाड्मय को-एक उद्यान मान लिया जाय तो 'वेलि' काव्य का शब्दार्थ यथार्थ प्रस्फुटित हो जाता है । महाकाव्यादि वृक्ष गिने जाने चाहिये जब कि एक ही पूरी कथात्मक घटना को लेकर बनाया गया काव्य वेलि कहा जा सकता है । वेलि वनिता की तरह सुन्दर होनी चाहिये, कोमलागी होनी चाहिये, सौरभ-युक्त होनी चाहिये । उसमे प्रेम और उष्मा होनी चाहिये, मनोरम अलकारो और आभूषणो मे सुश्रृगारित होनी चाहिये । वह महाकाव्य जैसे शाल वृक्षसी दृढ और दीर्घ नही हो सकती । काव्य–साहित्य मे पुरुष और प्रकृति का जो समन्वय है, उसमे से वेलि अधिकतर प्रकृति का प्रतिनिधित्व करती है । महाकाव्यो मे अधिक छद होते है, बडे बडे सर्ग होते है, यह सब पुरुष का विशाल क्षेत्र है जब कि वेलि स्त्री-प्रकृति का प्रतिनिधित्व होने के उपलक्ष्य मे उसका कार्यक्षेत्र सामान्यत मर्यादित, एक ही छद मे रहता है । एक ही धारा-प्रवाहित कथा को वेलि मे स्थान मिलता है, जब कि महाकाव्य मे अनेक कथाओ को समाविष्ट किया जाता है ।[4]

(१३) श्री नारायणसिंह भाटी के अनुसार वेलि काव्य परम्परा वह काव्य-परम्परा है जिसमे कि प्रबधात्मक ढग से किसी देवता अथवा देवता के समान ही प्रतिष्ठित व्यक्ति के जीवन तथा गुण आदि का वर्णन श्रद्धा-भाव से किया जाय ।[5]

(१४) डा० हीरालाल जैन राजस्थानी मे ही कीर्ति वर्णनात्मक रचनाओ को वेलि

---

१—लेखक के नाम पत्र दिनाक २३–१–६१

२—लेखक के नाम पत्र दिनाक ४–१०–६०

३—लेखक के नाम पत्र दिनाक २३–२–६१

४—लेखक के नाम पत्र दिनाक ६–१०–५६

५—लेखक की वातचीत अपने जोधपुर प्रवास मे

(वल्ली) कहने की प्रथा का आरभ मानते हैं।[१] मुनि कातिसागर जी का भी ऐसा ही मत है।[२]

(१५) श्री पुरुषोत्तम मेनारिया के अनुसार वृक्ष के बढने की मीमा होती है पर वेल के बढने की कोई सीमा नही होती। वेल की तरह ही चरित्र-नायक के यश फैलने की कामना इन काव्यो मे काम करती रही है।[३]

(१६) श्री रावत सारस्वत लिखते है वेलि एक तरफ तो वेलियो गीत सू सबधित है पण दूजी तरफ जठै इण छद रै अलावा भी वेलि री रचना मिले है, इण रो सबध जस वरणन सू दीखै। बोलचाल मे वैता-थारी वेल वधै-उणी तरे महापुरसा अर राजावा री बेल वणी। चारणी काव्य मे इण नैं वेल लिखी है अर वरणन भी जस वरणन सो ही है।[४]

(१७) श्री अगरचद नाहटा के अनुसार वेलि सज्ञा लता के अर्थ मे लोकप्रिय हुई और अनेक कवियो ने उस नाम के आकर्षण मे अपनी रचनाओ को 'वेलि' इस अन्त्य पद से सबोधित किया।[५]

(१८) श्री सौभाग्यसिह शेखावत ने राजस्थानी 'वेल' अथवा 'वेलि' के लिए निम्न शब्द और उनके प्रयोग प्रचलित बतलाए है —

(१) वेल समुद्रतट का किनारा
प्रयोग –*महावेल* खाडी हुती

(२) वेली सहायक, साथी
प्रयोग –म्हारा *वेली* था ओ काई कीधो

(३) वेलि लिए
प्रयोग –म्हारे *वेली* था क्यू लडो हो

(४) वेली समय
प्रयोग –जिण *वेली* दीटा बणे परताप नरेसुर

(५) वेल प्रवाह
प्रयोग –पाणी री *वेल* टूट रयी है।

---

१—लेखक के नाम पत्र दिनाक १४-१-६१

२—लेखक की वातचीत अपने उदयपुर प्रवास मे

३—लेखक की वातचीत अपने जोधपुर प्रवास मे

४—लेखक के नाम पत्र दिनाक १४-१२-५६

५—कल्पना वर्ष ७, अङ्क ४ (अप्रैल, १९५६) मे अगरचद नाहटा का 'वेलि सज्ञक काव्यो की परम्परा' शीर्षक लेख।

(६) वेल वल्लरी
प्रयोग –खारी वेल रे खारा ही फल लागै

(७) वेल जोडी
प्रयोग –धोल्या अर काल्या वेल मे एक गोळ वाल्यो

(८) वेल सतति
प्रयोग -नाजिर जी वेल वधो–वस म्हा ताई ही

और लिखा है 'वेलि' का वाछनीय प्रयोग वश–वेलि अथवा वल्लरी ही उपयुक्त जान पडता है ।[1]

(१९) श्री कृष्णचन्द्र का विश्वास है कि 'वेलियो' छद ही वेलि–साहित्य की मुख्य छद-प्रवृति के आधार पर इस (वेलियो) सज्ञा का अधिकारी बना है। क्योकि शुरू २ की वेलियाँ जैन विद्वानो द्वारा लिखी हुई है। उनमे किसी छद का सुस्पष्ट रूप नही मिलता है। सभवत वह अस्पष्ट रूप ही बाद मे इस (वेलियो) छद के रूप मे विकसित हुआ है। इस प्रकार के तर्क मे वेलि के नाम की सार्थकता 'वेलियो' छद नही दे सकता, प्रत्युत 'वेलि' शब्द (जो काव्य के लिए प्रयुक्त हुआ है) 'वेलियो' के नामकरण का आधार बनता है। 'वेलि' का आधार है लतासूचक वेल (वल्लरी) शब्द और 'वेलियो' का आधार काव्य-परम्परा का 'वेलि' शब्द ।[2]

(२०) डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी के अनुसार वेलि, वल्ली, वल्लरी आदि शब्द लतावाचक है। उपनिषदो मे अध्याय को 'वल्ली' कहने की प्रथा थी। यह शब्द शाखा, स्कध, पर्व, काण्ड आदि वृक्षागवाचक शब्दो के रूप मे व्यवहृत रहा होगा। पुराने ग्रथ 'पत्र' (तालपत्र, भूर्जपत्र) अर्थात् पत्ते पर लिखे जाते थे। बहुत से 'पत्रो' के समूह को वृक्ष मानकर शाखा, काण्ड, वल्ली आदि मे विभाजित करना उचित ही है ।[3]

(२१) डा० हरिवश कोछड ने द्विवेदी जी से मिलता–जुलता विचार व्यक्त करते हुए 'वेलि' को 'मजरी' का ही एक रूप माना है। उनके अनुसार अनेक ग्रथो मे अध्यायो या सर्गो का विभाजन गुच्छक और स्तबक शब्दो से किया गया है। गुच्छक और स्तबक लता या वल्ली के ही हो सकके है। इसलिये सभवत वल्ली या लता ने काव्य का रूप धारण कर लिया हो ।[4]

---

१—शोध–पत्रिका वर्ष १२, अङ्क २, पृ० ६४–७०
२—शोध–पत्रिका वर्ष १२, अङ्क १ पृ० ७४–७७
३—लेखक के नाम पत्र दिनाक ११–१–६१
४—लेखक के नाम पत्र दिनाक १५-३–६१

(२२) डा० टीकमसिंह तोमर ने 'वेलि' शब्द को 'वृद्धि', 'वश', 'वल्लरी', 'लता' के अर्थ मे प्रयुक्त माना है।[१]

(२३) श्री मुकनसिंह ने कल्पना की है कि चूडो और करमसी काफी प्रसिद्ध हो चुके थे। उनकी वेलि की प्रसिद्धि के कारण जैन कवियो के स्तोत्रा को लिपि-कारो ने वेलि सज्ञा से अभिहित कर दिया।[२]

(२४) श्री विश्वनाथ प्रसाद मिश्र के अनुसार 'वेलि' एक लाक्षणिक प्रयोग है। अपभ्र श मे जैसे 'रासक' शब्द का काव्य के अर्थ मे प्रयोग चल पडा उसी प्रकार यह 'वेलि' शब्द लाक्षणिक रूप मे प्रचलित हुआ और बाद मे ऐसी कथाओ के लिए आने लगा जिनका छोटे से वडे मे विस्तार किया गया हो। वेलि और लता शब्द फैलाव या विस्तार के ही लिये जोडा गया है। किसी के शरीर के लिये यष्टि या लता का व्यवहार काव्य मे बहुत मिलता है। इसमे यह भी माना जा सकता है कि जिसमे कथा का विस्तार होते हुए परिपूर्णता भी हो। स्वत पूर्ण प्रबधात्मक कृति के लिए इस शब्द का व्यवहार चला। कल्पतरु आदि शब्दो का व्यवहार भी होता रहा। इससे यह स्पष्ट हो जाता है कि किसी बडी कृति के लिए वेलि शब्द का व्यवहार नही होता। बडे आकार को सूचित करने के लिए वृक्ष या कल्पवृक्ष का लाक्षणिक व्यवहार होना प्रचलित था।[३]

(२५) श्री मनोहर शर्मा ने काव्य-सज्ञाओ को दो भागो-(१) जिन रचनाओ मे किसी रूप मे आन्तरिक समानता पाई जाती है और (२) जिनमे ऐसा होना आवश्यक नही -मे विभक्त कर वेलि सज्ञक काव्यो को इन दोनो के अन्तर्गत रखा है, और नामकरण की मूल भावना मे आकर्षण पैदा करने की चेष्टा को प्रधानता दी है।[४] डा० दशरथ शर्मा भी ऐसा ही मानते है।[५]

(२६) डा० श्याम परमार के अनुसार लम्बी गीत बद्ध कथाएँ 'वेलि' कही जाती है। 'वेल' अथवा 'वेलि' के प्रयोग का सीधा सबध दूर तक फैली हुई कथा से है। जिस प्रकार वल्लरी या वल्लि मे फैलाव होता है वैसे ही कथा का सूत्र बडा होने पर सहज बुद्धि उसे भी 'वेलि' या 'वल्लि' कह सकती है।[६]

---

१—लेखक के नाम पत्र दिनाक १५–२–६१

२—लेखक की बातचीत अपने जयपुर प्रवास मे

३—लेखक के नाम पत्र दिनाक २०–४–६१

४—वरदा वर्ष ४, अङ्क १ सम्पादकीय पृ० १०१–१०४

५—लेखक के नाम पत्र दिनाक १०–२–६१

६—लेखक के नाम पत्र दिनाक ६–५–६१

(२७) प्रो० हीरालाल कापडिया के अनुसार 'वेलि' नो मुख्य विषय गुणगान छे।[1]

(२८) डा० सुकुमार सेन ने लिखा है 'वेला ऑर वेलि इज दी नेम ऑफ लिरिकल नरेटिव्ज"।[2]

उपर्युक्त विद्वानो द्वारा व्यक्त किये गये विचारो को निष्कर्ष रूप से ८ वर्गो मे बाँटा जा सकता है –

(१) वेलियो छद के आधार पर 'वेलि' नामकरण की कल्पना करने वाला वर्ग।

(२) 'वेलि' के आधार पर 'वेलियो' छद को सभावना प्रकट करने वाला वर्ग।

(३) वेलि को विवाह–मगल–विलास के अर्थ मे ग्रहण करने वाला वर्ग।

(४) वेलि–रूपक की प्रतिपादना करने वाला वर्ग।

(५) स्तोत्रो को ही लिपिकारो की भूल से वेलि समझने वाला वर्ग।

(६) वेलि को केवल मात्र वीर–वीरागनाओ के चरिताख्यान तक ही सीमित रखने वाला वर्ग।

(७) वेलि को यश और कीर्ति–काव्य के रूप मे ग्रहण करने वाला वर्ग।

(८) वेलि को वल्ली, गुच्छक–स्तवक आदि अध्यायो से स्वतन्त्र काव्य-विधा के रूप मे विकसित मानने वाला वर्ग।

यहाँ हम प्रत्येक वर्ग के विषय मे अपने विचार प्रस्तुत करने का प्रयत्न करेगे।

(१) वेलियो छद के आधार पर वेलि नामकरण की कल्पना इसलिये सर्वमान्य नही हो सकती क्योकि इस छद मे लिखी हुई तो केवल चारणी कृतियाँ ही मिली हैं जिनकी परम्परा जैन–वेलियो से बाद की रही है। जैन–वेलियो का छदानुबन्ध तो विविध प्रकार का रहा है। कही ढाले है तो कही लोकधुन, कही 'दोहरो' की कसावट है तो कही 'चालि' की मन्थरता। अत वेलियो छद 'वेलि' नाम का आधार न होकर चारणी वेलि–काव्य की एक विशेषता भर है।

---

१—जैनधर्म प्रकाश वर्ष ६५ अङ्क २ पृ० ४५–५० 'वेलि अने वेल' शीर्षक लेख

२—प्रिफेस ए डिस्क्रिप्टिव केटलाग ऑफ दी राजस्थानी मेन्यूस्क्रिप्ट इन दी कलेक्शन्स ऑफ दी एशियाइटिक सोसाइटी भाग १

(२) वेलि के आधार पर 'वेलियो' छद की कल्पना करना युक्तिसगत प्रतीत नही होता। सबमे प्राचीन जो जैन-वेलियाँ मिली है उनमे न तो वेलियो छद का ही कोई लक्षण प्रतीत होता है और न बाद मे जाकर इस छद मे ही वेलियाँ लिखी गई है। इसके विपरीत 'वेलियो' छद चारणी गीतो का प्रमुख छद रहा है जो न केवल वेलिकारो द्वारा अपनाया गया है बल्कि अन्य गीतिकारो का भी प्रिय-भाजन रहा है। इन सबसे परे (यदि इसे मान भी लिया जाय तो भी) इस क्लिष्ट कल्पना से वेलि-नामकरण की समस्या नही सुलझती वह तो केवल वेलि की प्रभाव-प्रसिद्धि को ही सूचित करती है।

(३) वेलि को विवाह-मगल-विलास के अर्थ मे ग्रहण करने मे दो आपत्तियाँ है। पहली तो यह कि सभी विवाह-प्रधान काव्यो को 'वेलि' नही कहा जा सकता दूसरे जिन वेलियो का पता चला है उनमे से अधिकाश मे विवाह की प्रधानता तो दूर रही उसका उल्लेख तक नही है। जहाँ विवाह का वर्णन है भी वहाँ प्रमुखता शान्त रस को ही दी है। फिर 'विवाहलु', 'मगल' एव 'विलास' काव्यो की स्वतत्र सुदीर्घ परम्परा भी चलती आयी है[1]। यह वर्ग अतिव्याप्ति दोष से ग्रसित है।

(४) केवल मात्र पृथ्वीराज कृत 'वेलि' के लता-रूपक के आधार पर इस नामकरण की कल्पना करना सगत प्रतीत नही होता। इस प्रकार की रूपकावली प्रस्तुत करना तो काव्य-शैली मात्र है। जायसी और तुलसी ने भी अपने ग्र थो मे ऐसा विराट साग-रूपक बाधा है। अन्य चारणी तथा जैन-वेलियो मे ऐसा सर्वा ग सम्पूर्ण रूपक नही मिलता। यह तो भक्त कवि पृथ्वीराज की उदात्त भावना मात्र है कि उसने लता के साथ अपने प्रेरणा-स्त्रोत को बतलाने के लिए वेलि की तुलना करदी। दूसरी कमी इस मत मे यह है कि इसमे पृथ्वीराज-पूर्व-वेलि-परम्परा पर कुछ भी प्रकाश नही पडता।

(५) यह मानना कि चू डो और करमसी की वेलियाँ इतनी प्रसिद्धि पा चुकी थी कि लिपिकारो ने भ्रम से जैन-कवियो के स्तोत्रो को वेलि सज्ञा से अभिहित कर दिया और यह परम्परा चलती रही, निरी मिथ्या कल्पना है। क्योकि इसमे एक तो यह तथ्य निकलता है कि सबसे प्राचीन वेलियाँ चारणो द्वारा ही लिखी गई है जबकि (पद्रहवी शती के प्रारम्भ की जैन वेलियाँ काफी सख्या मे उपलब्ध हो रही है)। दूसरे जितनी जैन-वेलियाँ लिखी गई, उसकी चतुर्थाश भी चारणी वेलियाँ नही लिखी गई। जैन-वेलियो के आरम्भ या

---

१—भारतीय साहित्य जनवरी, १९५६ अगरचद नाहटा का 'विवाह और मगल काव्यो की परम्परा' शीर्षक लेख।

अन्त मे वेलि गाने का भी उल्लेख है जबकि कई चारणी वेलियो मे न आरम्भ मे न अन्त मे कही 'वेलि' शब्द आया है। अत स्तोत्रो को ही जैन-वेलियाँ मानकर चलना और उनकी अलग परम्परा न मानना ठीक प्रतीत नही होता। इस तर्क को ठीक इसके विपरीत भी बैठाया जा सकता है।

(६) वेलि काव्य का वर्ण्य-विपय वीर-वीरागनाओ का चरित्राख्यान ही नही रहा है उसमे श्रृ गार की गुदगुदी भी है, उपदेशो की अध्यात्म-धारा भी है। यह वर्ग अव्याप्ति दोष से पीडित है।

(७) चारणी कवियो ने जितनी भी वेलियाँ लिखी हैं उनमे अधिकतर किसी न किसी राजा-महाराजा का यशोगान ही है। उसकी वश-वेलि की गुण-गाथा ही गाई गई है। जैन-वेलियो मे भी तीर्थकरो, सतियो, सन्तो, चक्रवर्तियो तथा अन्य महापुरुषो का कीर्तन ही किया गया है। अत वेलि के नामकरण के मूल मे यही कीर्ति-भावना रही है। पर उपदेशात्मक वेलि-साहित्य पर यह मत भी लागू नही होता।

(८) वास्तव मे वेलि शब्द मूलत किसी साहित्य के विशेष प्रकार का नाम नही है। 'लता' की भाति किसी भी रचना के साथ यह जोडा जा सकता है। वेलि का नामकरण कुछ उपनिषदो के अध्याय–जिन्हे वल्ली कहा गया है–से ही विकसित प्रतीत होता है। काल-प्रवाह के साथ 'वल्ली' शब्द अध्याय या सर्ग का वाचक न रहकर एक स्वतन्त्र काव्य-विधा का ही प्रतीक बन गया।

अन्त साक्ष्य के आधार पर निम्नलिखित निष्कर्ष निकाले जा सकते है –

(१) वेलि काव्य की परम्परा काफी पुरानी और प्रसिद्ध रही है। यही कारण है कि कवि लोगो ने रचनाओ के प्रारम्भ या अन्त मे काव्य-सज्ञा के रूप मे वेलि या वेल शब्द का प्रयोग किया है।

(२) वेलि-काव्य का वर्ण्य-विषय प्रमुख रूप से देव-तुल्य श्रद्धेय पुरुषो का गुण-गान करना रहा है। ये पुरुष राजा-महाराजा, तीर्थ कर, चक्रवर्त्ती, बलदेव, सती, धर्माचार्य, लोकदेवता आदि रहे हैं। जैन-वेलियो मे जहाँ केवल 'भव सबोधन काजै' उपदेश दिया गया है वहाँ भी प्रारम्भ मे तथा अन्त मे तीर्थ-कर–धर्माचार्यादि का प्राय स्तवन कर लिया गया है।

(३) गेयता इसका प्रमुख तत्व है। जैन साधु इसकी रचना कर बहुधा गाते रहे है। पाठ करने की परम्परा भी रही है[1]। पृथ्वीराज ने अपनी वेलि में पाठ-विधि[2] तक दी है। आई-पथ मे लोक-वेलियाँ अब भी गाई जाती है।

(४) वेलि-काव्य स्तोत्रो का ही एक रूप प्रतीत होता है जिसमे दिव्य पुरुषो के साथ साथ लौकिक पुरुषो का वीर-व्यक्तित्व भी समा गया है। रचना के प्रारम्भ या अन्त मे वेलिकारो ने वेलि-माहात्म्य बतलाया है। ऐतिहासिक चारणी वेलियाँ प्रशस्ति बन कर रह गई हैं। उनमे कही भी अन्त साक्ष्य के रूप मे 'वेलि' शब्द नही आया है। वहाँ 'वेलियो' छद मे रचित होने के कारण ही उन्हे 'वेलि' नाम दे दिया गया प्रतीत होता है।

(५) वेलि काव्य विविध छन्दों मे लिखा गया है। जैन वेलियो मे ढालो की प्रधानता है। मात्रिक छन्द-दोहा, कुण्डलिया, सार, सरसी, सखी, हरिपद-भी अपनाये गये है। चारणी वेलियाँ छोटेसाणोर के भेद-वेलियो, सोहणो, खुडद साणोर-मे ही लिखी गई है। लौकिक वेलियाँ लोक-धुन प्रधान है।

(६) वेलि-काव्य मे दो प्रकार की भाषा के दर्शन होते है। एक साहित्यिक-डिंगल-अलकारो से लदी हुई और दूसरी बोलचाल की सरल राजस्थानी, अलकार विरल पर मधुर और सरस। पहले प्रकार की भाषा चारणी वेलियो का प्रतिनिधित्व करती है तो दूसरे प्रकार की भाषा जैन तथा लौकिक वेलियो का।

---

१—१८ वी शती के कवि जयचद ने एक स्थल पर लिखा है कि साधु लोग पृथ्वीराज रासो, वेलि, नागदमण, पचाख्यान, हरिरस आदि का वाचन क्यो नही करते ?

पृथ्वीराज रासो, वेलि, वचनिका, पचाख्यानन वाचै।
नागदमणि, हरिरस, अग सुकन सामुद्रिक साचै ॥
दय काक विचार अग फरिकै, जै सास्य रापै।
विसहरा सन्निभेद, द्विपूछि त्रिपुच्छि सभेद भापै ॥
धूर्त कल्प चोर काटणै स्वेतोक गणेस, विधि जै कहै।
गाइ उगाल जर समारिनी पूजि जै जै-चद मार्गे लहि ॥
—मुनि कातिसागर जी का 'यति जयचद और उनकी रचनाए'
शीर्षक लेख (अप्रकाशित)

२—महि सुइ खट मास, प्रात जलि मजे,
अप-सपरस-हर, जित-इन्द्री ॥ २९० ॥

(छै मास तक पृथ्वी पर सोवे, प्रात काल उठकर जल मे स्नान करे और सबका स्पर्श त्याग कर– एकाकी मौन धारण कर– तथा जितेन्द्रिय होकर नित्य वेलि का पाठ करे– नरोत्तमदास स्वामी स्व सपादित वेलि)

(७) प्रवन्धात्मकता वेलि-काव्य की एक सामान्य विशेषता है। गीत-शैली होते हुए भी प्रवन्ध-धारा की रक्षा हुई है। मुक्तक के शरीर मे भी प्रवन्ध की आत्मा है। सवमे छोटी वेलि शायद छीहल की वेलि (४ पद) है और सवसे वडी महादेव पार्वती (छद सख्या ३८२) की।

(८) प्रारम्भ मे मगलाचरण और अन्त मे स्वस्ति–वाचन वेलि-काव्य की एक सामान्य विशेषता है।

---

## तृतीय अध्याय

# राजस्थानी-वेलि-साहित्य का वर्गीकरण

राजस्थानी वेलि साहित्य विभिन्न भण्डारो और पुस्तकालयो मे हस्तलिखित प्रतियो के रूप मे बिखरा पडा है। अब तक पृथ्वीराज कृत 'क्रिसन रुक्मणी री वेलि' ही प्रकाशित होकर विद्वानो के सामने आई है। उसके आधार पर सामान्यत यह धारणा बनाली गई है कि वेलि साहित्य शृङ्गारपरक होता है और उसमे विवाह अथवा विलास की ही प्रधानता रहती है। पर वास्तव मे ऐसी बात नही है। वेलि साहित्य विषय की विविधता लिये हुए है। यहाँ निम्नलिखित दृष्टियो से राजस्थानी वेलि साहित्य का वर्गीकरण प्रस्तुत किया जाता है—

(१) रचना-स्थल

(२) रचनाकार

(३) रचना-शैली

(४) रचना-स्वरूप

(५) रचना-विषय

### (१) *रचना-स्थल*

कुछ वेलियो मे अन्त साक्ष्य के रूप मे रचना-स्थल का उल्लेख हुआ है उसके दो प्रकार है —

(क) वेलिकार द्वारा वेलि के मूलपाठ मे किया गया उल्लेख

(ख) लिपिकर्त्ता द्वारा पुष्पिका मे किया गया उल्लेख

इस आधार पर सपूर्ण राजस्थानी वेलि साहित्य को दो भागो मे बाँटा जा सकता है—

(क) राजस्थान मे रचित वेलि-साहित्य

(ख) गुजरात मे रचित वेलि साहित्य

(क) राजस्थान मे रचित वेलि-साहित्य — वेलि साहित्य का अधिकाश भाग-कतिपय जैन वेलियो को छोडकर-राजस्थान मे ही रचा गया है। रचनाकार और रचना-विपय को देखते हुए यह कहा जा सकता है कि बीकानेर व जोधपुर का प्रदेश चारणी-वेलियो का, जयपुर, अजमेर व उदयपुर का प्रदेश जैन वेलियो का तथा गौडवाड प्रात लौकिक वेलियो का प्रधान रचना-स्थल

रहा है। अन्त साक्ष्य के रूप मे वेलि के मूल पाठ मे जैसलमेर[1], महारोठपुर[2] (मारोठ), चपानेरी चाटसू[3] आदि का ही उल्लेख हुआ है। पुष्पिका मे कल्पवल्ली नगर[4], गागरोनगढ,[5] भेड़,[6] बूसी[7] आदि के नाम आये है।

(ख) गुजरात मे रचित वेलि साहित्य —राजस्थानी वेलि साहित्य की अधिकाश रचनाएँ जैन-साधुओ द्वारा लिखी गई है। ये साधु राजस्थान के अतिरिक्त गुजरात मे भी विशेष रूप से घूमते रहे है। अत गुजरात भी इनका रचना-स्थान बना रहा है। वेलि के मूल पाठ मे राजनगर[8] (अहमदाबाद), दर्भावति[9] (डमोई), पाटण[10] आदि का उल्लेख हुआ है। पुष्पिका मे

---

१—भगत हेतु भावना भणी, जैसलमेर मझार।
बारह भावना वेलि जयसोम, ढाल १३।५

२—महारोठपुर मझारी, आदिनाथ भवियण तारी।
आदिनाथ वेलि भट्टारक धर्मचद

३—चपानेरी चाटसू केते भट्टारक भये साधा।
कर्मचूर व्रत कथा वेलि भट्टारक सकलकीर्ति

४—इति श्री त्रिपुर सुन्दरी वेलि ॥ श्री सवत १६४३ वर्षे पोष वदि ६ दिने शुक्रवारे चे० देवजी लिखित कल्पवल्ली नगरे लिखित ॥
त्रिपुर सुन्दरी री वेलि जसवन्त

५—इति श्री कृष्णदेव रुक्मिणी वेलि सम्पूर्ण समाप्त राठौड श्री किल्याणमल सुत पृथ्वीराज कृतम बधव सुरताण जी गागरोनगढ मध्ये ॥ सम्वत् १६६६ वर्षे माघ सुदी ४ दिने लिखितम् रामा फूलखेडा मध्ये समम् भवतु कल्याण।
पृथ्वीराज कृत वेलि की स० १६६६ की नाहटा जी की प्रति—

६—लिखित प० जगन्नाथ भेड़ मध्ये
चादाजी री वेल वीठू मेहा दूसलाणी

७—इति साखला करमसी रूणेचा कृत श्री किसनजी री वेलि। लिखित सावलदास सागावुत—लिखित ग्राम—बूसी मध्ये।
किसनजी री वेल साखला करमसी रूणेचा

८—राजनगर मुनिवर निरदोप शीयल वेली प्रेम गाई रे।
स्थूलिभद्रनी शीयल वेल वीर विजय, ढाल १८

९—दर्भावति मडन दुह विहडन, साभल लोढण पास।
शीलभेद समकित गुण वर्ष, शुद तेरस सीत मास ॥ १० ॥
स्थूलिभद्र कोश्या रस वेलि माणक विजय

१०—श्री पाटणना सघनो लही, अति आग्रह सुविशेषि रे।
सोभावी गुण कून्डि इम सुजस वेल्ली म्हे लेखि रे ॥ ढाल ४।८॥
सुजस वेलि काति विजय

देकपुर[1], पगमनगर[2], विक्रमनगर[3] आदि के नाम आये है।

(२) *रचनाकार :*

स्थूल रूप से वेलिकारो की दो श्रेणियाँ है—

(क) चारण-कवि

(ख) सत-कवि

(क) चारण-कवि,

चारण कवियो के दो वर्ग हैं—

(१) जन्म से चारण कवि

(२) काव्य-शैली से चारण कवि

(१) जन्म से चारण कवि – वे कवि जो जन्म से चारण है। करमसी, चूडौ, अखो भाणौत, दूदो विसराल, रामासादू, वीठू मेहा दूसलाणी, सादूमाला, आढा किशना, कल्याण दास महडू, गाडण चोलो, गाडण वीरभाण आदि कवि इसी वर्ग के है।

(२) काव्य-शैली मे चारण कवि– वे कवि जो जन्म से तो चारण नही है पर जिनकी काव्य-शैली चारणी शैली रही है। राठौड पृथ्वीराज, जसवन्त, महेसदास आदि कवि इस वर्ग मे आते हैं।

(ख) सत-कवि

सत कवियो के भी दो वर्ग हैं—

(१) जैन सत कवि

(२) जैनेतर सत कवि

---

१—इति श्री थूलिभद्र मोहण वेलि समाप्त सवत् १६४४ वर्षे आपाढ वदी ४ गुरू लषित। आगमगछे पूज्य श्री धर्मरत्नसूरि प्रभोग्य स्ववाचानाय--देकपुर मध्ये लाखित ।।

स्थूलिभद्र मोहन वेलि जयवत सूरि

२—श्री–पगमनगरे ऋप श्री पाच जीवाजी तत शिष श्री धन जाजा तत् शिष मुना बालचद्र लिखत।

सग्रह वेलि

३—इति मोमजी निर्वाण वेलि गीत सपूर्णम्। कृत विक्रमनगरे समय सुन्दर गणिना ।। शुभ भवतु ।।

सघपति सोमजी निर्वाण वेलि समय सुन्दर

(१) जैन सत कवि इस वर्ग के प्रधान रूप से दो भाग किये जा सकते है—
(अ) श्वेताम्बर जैन सत कवि
(आ) दिगम्बर जैन सत कवि

(अ) श्वेताम्वर जैन सत कवि — इन्हे फिर दो भागो मे वाँटा जा सकता है—

(इ) तपागच्छ के कवि– लावण्य समय, जयवत सूरि, सकलचद्र उपाध्याय, जयसोम, काति विजय, ज्ञान उद्योत, वीर विजय, माणक विजय, उत्तम विजय आदि कवि इस वर्ग मे आते है।

(ई) खरतर गच्छ के कवि– कनक, साधुकीर्ति, कनक सोम, विद्याकीर्ति, समय सुन्दर, श्रीसार, जिनराज सूरि आदि कवि इस वर्ग मे आते हैं।

(आ) दिगम्बर जैन सत कवि— भट्टारक सकलकीर्ति, ठकुरसी, मल्लिदास, देवानदि, जीवधर, शातिदास, भट्टारक धर्मदास, भट्टारक धर्मचद, हर्षकीर्ति आदि कवि इस वर्ग मे आते है।

(२) जैनेतर सत-कवि — रामदेव जी और आई माता के भक्त सत हरजी भाटी और सत सहदेव इस वर्ग के कवि है।

(३) *रचना शैली* ·

रचना-शैली की दृष्टि से वेलि साहित्य के तीन भाग किये जा सकते है–
(क) चारणी शैली
(ख) जैन शैली
(ग) लौकिक शैली

(क) चारणी शैली – इस शैली मे ऐतिहासिक और धार्मिक-पौराणिक वेलियाँ लिखी गई है। ऐतिहासिक वेलियाँ वीर रसात्मक है। शृ गार रस कही आया भी है तो वीर रस का सहायक बनकर। धार्मिक–पौराणिक वेलियाँ कृष्ण-रुक्मणी और शिव-शक्ति से सम्बन्ध रखने वाली है। इस शैली की प्रधान विशेषता है साहित्यिक डिंगल भाषा का प्रयोग। वयणसगाई शब्दालकार का प्रयोग सर्वत्र किया गया है। अन्य अलकारो मे उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा का व्यवहार अधिकता से हुआ है। इस शैली की लगभग सभी वेलियाँ छोटे साणोर के भेद– वेलियो, सोहणो, खुडदसाणोर– मे लिखी गई है।

(ख) जैन शैली –विषय विविधता की दृष्टि से इस शैली का अपना विशेष महत्व है। इस शैली मे कथात्मक वेलियाँ लिखी गई है तो ऐतिहासिक भी। उपदेश देने की भावना से प्रेरित होकर वेलिकारो ने धार्मिक सिद्धान्तो की तात्विक विवेचना भी की है। इस शैली की प्रधान विशेषता है सरल-सुबोध जन साधारण की भाषा का प्रयोग। छद भी लोक-धुन पर आधारित ढाल आदि प्रयुक्त हुए हैं। मात्रिक छदो मे दोहा, सार, सखी, हरिपद आदि प्रमुख है।

सम्राट तक रस लेता था। शास्त्रार्थ मे अन्य प्रान्तीय (गुजराती आदि) भाषाओं की अपेक्षा सस्कृत का अधिक प्रभाव पडता था[1]।

*कलापक्ष :*

कवि मे वर्ण्य-विषय को स्पष्ट करने की पूर्ण क्षमता है। भाषा भावानुकूल उठती गिरती है। उसमे अलकारो का चमत्कार न होने पर भी प्रवाह है। यत्र-तत्र मुहावरे भी आये है—

(१) मिली पदमसुन्दर नई आखउ, गच्छत्र्यासी की पत राखउ ॥१४॥
(२) गाल बजाडइ ॠषिमती, हिव ढोला तुम्ह काइं ॥१८॥

एक जगह सव-विस्तार के लिते वट वृक्ष की उपमा बडी सुन्दर है—

वड़ जिम साखा विस्तरी, दिन दिन चढते बान ॥७॥

*छद ·*

दोहा और सखी छद का प्रयोग किया गया है। जगह-जगह मात्राएँ घटती-बढती रही है।

## (३) गुरूवेलि[2]

प्रस्तुत रचना का सबध वेलिकार धर्मदास के गुरू भट्टारक गुणकीर्ति से है। गुणकीर्ति का काल १७वी शती का प्रारभ रहा है[3]। ये सुमतिकीर्ति के शिष्य थे[4]।

*कवि-परिचय:*

इसके रचयिता धर्मदास हैं। ये दिगम्बर सप्रदाय के सुमतिकीर्ति के शिष्य भट्टारक गुणकीर्ति के शिष्य थे[5]।

---

१—साधुकीर्ति सस्कृत भाखइ, बुधिसागर स्यु स्यु दाखइ (२४)

२—(क) मूल पाठ मे वेलि-नाम आया है—ब्रहम धर्मदास भणि सुविचारी, गुरू वेलि रचिये रसाल (२८)

(ख) प्रति-परिचय —इसकी हस्तलिखित प्रति भट्टारक भडार, अजमेर के गुटका न० ५६ मे सुरक्षित है। प्रति का आकार ६"×५½" है। यह ३½ पत्रो (पृष्ठ २० से २८ मे) लिखी हुई है। प्रत्येक पृष्ठ मे ११ पक्तियाँ है और प्रत्येक पक्ति मे १८–१६ अक्षर है। प्रति की अवस्था अच्छी है।

३—राजस्थान के जैनशास्त्र भडारो की ग्रथ सूची भाग २ स० कस्तूरचन्द कासलीवाल, पृ० १७ (चित्रसेद पद्मावती चरित्र ले० का० १६५६)

४—श्री सुमतिकीर्ति तणि पाटि प्रगट्यो, जिम उदयाचलि भाण ॥३॥

५—श्री गुणकीरति भट्टारक प्रतपो, सघ सहित चिरकाल।
ब्रह्म धर्मदास भणि सुविचारी, गुरूवेलि रचिये रसाल ॥२८॥

*रचना-काल*

वेलि मे रचना-काल का उल्लेख नही है न पुष्पिका ही दी है। धर्मदास की एक रचना 'समाधि' का उल्लेख मिलता है जो श्री दि० जैन मदिर बडा तेरह पथियो का भडार, जयपुर मे गुटका न० ११५, वेष्टन न० ५४५ मे है। इसी गुटके मे कनकसोम रचित 'आषाढ भूति मुनि चौपाई' (रचना सवत १६३८) भी है[1]। इस आधार पर यह अनुमान करना कि प्रस्तुत रचना स० १६३८ के पूर्व रची गई है असगत न होगा।

*रचना-विषय*

यह २८ छदो की छोटी सी रचना है। इसमे कवि ने अपने गुरु भट्टारक गुणकीर्ति का जीवन-वृत्त प्रस्तुत किया है। प्रारभ मे जिनेश्वर भगवान, गुरुराय और शारदा की वन्दना करते हुए वस्तु का निर्देश किया गया है[2]। सुमतिकीर्ति के पाट पर गुणकीर्ति बैठे। गुणकीर्ति परम सुन्दर, प्रतापी और जगत वन्दनीय थे। बचपन से ही वे बुद्धिमान, सकल कलाओ के जानकर और पिंगल, व्याकरण, तर्क, प्रमाण शास्त्र आदि के मर्मज्ञ थे। इनकी माता का नाम शरियादे था। चतुर्विध सघ ने मिलकर डूगरपुर मे[3] इनके कधो पर गच्छ का भार डाला। ये देश के विभिन्न प्रान्तो[4] मे धर्मोपदेश देते हुए घूमते रहे। बडे बडे राजा-महाराजाओ और कवियो ने इनकी प्रशसा की। चरित्र-पालन और तप—सयम मे ये गणधर के समान वीर थे। इनके गुणो की थाह लेना समुद्र की लहरो या आकाश के तारो को गिनना है[5]।

*कला-पक्ष*

काव्य की भाषा सरल होते हुए भी साहित्यिक है। उसमे माधुर्य और प्रवाह है। यथा —

---

१—राजस्थान के जैन शास्त्र भडारो की ग्रथ सूची स० कस्तूरचन्द कासलीवाल, भाग २, पृ० ३४८।

२—शुभकर जिन पद प्रणमवि, समरवि सहि गुरु राय।
सारदा मझ कृपा करी निर्मल बुधि द्यो माय ॥१॥
गिरुउ गछपति जाणिजि, श्री गुणकीर्ति गुणमाल।
वर्णवू तेह गु ण रग भरी, मधुरी वाणि विलास ॥२॥

३—गिरिपुरि पादा सुथापिया, त्रिभूवान होय जयकार ॥६॥

४—गुरु पूरव पल्लव दिश प्रसिद्ध, वलि कुकणनि कर्णाट।
कामरु कोशल निकारु जागल, मालवनि मेदिपाट ॥१२॥
दक्षण देशी गुरु जाणिता वलि, राय देश गुजरात।
सोगवि सोभा अति घणी, वागडि वीरु विज्ञात ॥१३॥

५—समुद्र कल्लोल सज्ञा नही, जिम तारा मे अ ध्यार।
तिम श्रीपूज्य ना गुण अति घणा, कहिता न विलहुँ पार ॥२५॥

सहजि सुन्दर रूपि पुरन्दर, परम प्रतापी एहा ।
जगअभि वन्दन पाप निकन्दन, चन्दन चर्च्चित देहा ।।४।।

अलकारो मे उपमा–रूपक–उत्प्रेक्षा का ही विशेष रूप से प्रयोग हुआ है। साग रूपक के उदाहरण देखिये–

चरित्र–नायक क्षमा रूप खड्ग हाथ मे लेकर क्रोधादि शत्रुओ को नष्ट करता है—

क्षमा खड्ग वलि करि धरी, करयु क्रोध वीरी सघार ।
असुभ कर्मा सवि नीरजरी, परहरि लोभ असार ।।१८।।

उसने ज्ञान रूपी अकुश से मन रूपी हाथी को वश मे कर मदन रूपी महाराजा पर भी अधिकार कर लिया है—

ज्ञान आकुश हृदेइ करि, मन मेगल वश कीध ।
मयण महाराय जीपिनी, जगत्र माहि जश लीध ।।२१।।

छंद

कवि ने दोहा और हरिपद[1] का प्रयोग किया है ।

उदाहरण :

दोहा :

जगि जोता जपति वर भलो, विद्यावत विशेष ।
तप तेजि दिनकर समो, महिमा देश विदेस ।।१०।।

हरिपद

जिपिवाद शाद सघनि परिगाजि, भाजिवा दिगज धीर ।
वादि शिरोमणि वादि विभूषण, दूषण रहित शरीर ।।१५।।

## (४) सुजस वेलि[2]

प्रस्तुत वेलि श्रीमद्यशोविजय के ऐतिहासिक जीवन-वृत्त से सबध रखती है ।

---

१—इसके विषम चरण मे १६ तथा सम चरण मे ११ मात्राएँ होती हैं। अ त मे गुरु लघु होते हैं–छद प्रभाकर , पृ० ८६

२—(क) मूल पाठ मे वेलि नाम आया है–सुजस वेलि सुणता सघेजी,
कांति सकल गुण पोष ।

(ख) प्रकाशित–सम्पादक मोहनलाल दलीचद देसाई ज्योति कार्यालय, रतनपोल, अहमदाबाद ।

यशोविजय तपागच्छीय नयविजय के शिष्य थे[1]। ये सस्कृत-प्राकृत के प्रकाण्ड पडित थे। इनकी छोटी-बडी कई कृतियाँ मिलती है।

*कवि-परिचय*

इसके रचयिता कातिविजय[2] अठारहवी शती के प्रसिद्ध कवियो मे से थे। ये तपागच्छ के आचार्य हीरविजय सूरि के प्रशिष्य कीर्तिविजय के शिष्य और उपाध्याय विनयविजय के गुरुभ्राता थे[3]। इसी शताब्दी मे कातिविजय नाम के एक और कवि हो गये है जो विजयप्रभ सूरि के शिष्य प्रेमविजय के शिष्य थे[4]। देसाई जी ने आलोच्य कवि की निम्नलिखित दो कृतियो का उल्लेख किया है[5]-

(१) सवेग रसायन बावनी
(२) सुजस वेलि

*रचना-काल :*

वेलि के रचना-काल का उल्लेख न तो कवि ने किया है न प्रतिलिपिकार ने। पुष्पिका से केवल इतना पता चलता है कि इसकी प्रतिलिपि 'ठाकोर मूलचन्द पठनार्थ' की गई। देसाईजी के अनुसार इसकी रचना सवत १७४५ के आस-पास पाटण मे की गई[6]।

*रचना-विषय :*

यह वेलि ४ ढालो के ५२ छन्दो मे लिखी गई है। इसमे तपागच्छीय आचार्य यशोविजय की गुण गाथा गाई गई है। इसके पढने से चरित्र-नायक के जीवन-इतिहास पर अच्छा प्रकाश पडता है। सक्षेप मे वेलि का सार इस प्रकार है-

गुजरात मे कनोडु नामक ग्राम था। वहाँ नारायण नामक वणिक् रहता था उसके सौभागदे नाम की स्त्री थी। यशोविजय इन्ही की सन्तान थे। इनका

---

१—जैन गुर्जर कवियो भाग २ मोहनलाल दलीचन्द देसाई पृ० २०—३७

२—इस वेलि की प्रत्येक ढाल के अन्त मे कवि ने अपना नामोल्लेख किया है—

(१) सुजस वेलि सुणता सघैजी, काति सकल गुण पोष ॥ ढाल १ ॥

(२) काति महारङ्ग रेलि, सही लहिस्यें तिके हो लाल सही ॥२॥

(३) सुजस वेलि इमि सुणता, सपर्जेजी, काति सदा जयकार ॥३॥

(४) काति कहे जसवेलडी सुणता हुइ धन धन दीहा रे ॥४॥

३—जैन गुर्जर कवियो भाग २, पृ० १८१

४—वही पृ० ५२६

५—वही पृ० २८१—२८२

६—'श्री पाटणना सघनो लही, अति आग्रह सुविशेषि रे।
सोभावी गुणकुलडि इमि सुजस वेल्ली म्हे लेखि रे' ॥८॥ ढाल ४॥